सब सामग्री जगत्में उपस्थित है उसीका संग्रह यह श्लोकनिबद्ध शास्त्ररचना है। जगत्में स्वर अ आ इ ई आदि अनादिसिद्ध उपस्थित ही हैं तथा व्यंजन भी क ख ग घ आदि भी अनादिसिद्ध उपस्थित हैं। जैसा कि श्रीदिगम्बर जैनाचार्यप्रणीत श्रीकातन्त्ररूपमालामें "सिद्धो वर्णसमाम्नायः" इस प्रथम सूत्र-द्वारा वर्णोंको अनादि सिद्ध बताया गया है। इसलिए स्वर व्यंजनरूप अक्षर तो जगत्में अक्षर (अविनश्वर) हैं ही। ये अक्षर पुद्गलकी पर्यायरूप हैं। इन्हीं भिन्न भिन्न अक्षरोंका समुदाय मिलकर जब विभक्त्यंत बन जाता है तब उस विभक्त्यंत समुदायकी पदसंज्ञा कही जाती है। जिस वर्णसमुदायके अंतमें सुप् अथवा तिङ्रूप विभक्ति अंतमें लगा दी जाती है वह पद कहलाता है। तथा जिन पदोंके साथ अर्थसंबंधकी पूर्णतासूचक क्रियाका समावेश किया जाता है वह वाक्य कहा जाता है। तथा वाक्योंके समुदायसे अनुष्टुप्, आर्या, स्रग्धरा, वसंततिलका, शिखरिणी आदि श्लोकोंकी रचना हो जाती है और उन्हीं श्लोकोंका समूह अर्थात् २२६ दोसौ छब्बीस श्लोकोंकी संख्यामें इस परम पवित्र शास्त्रकी रचना हो गई है। इस रचनामें मूल तत्त्व वर्ण हैं, वे लोकमें प्रसिद्ध एवं अनादि सिद्ध हैं। अवशिष्ट पद वाक्य श्लोक आदि सब उन्हींका समुदाय है, ऐसी अवस्थामें इस पवित्र शास्त्रकी रचनामें मेरी निजकी कुछ संपत्ति नहीं है। अर्थात् संसार इसे मेरी कृति समझकर मुझे महत्त्व नहीं दे। यहांपर स्वामी अमृतचंद्रसूरिके अगाध रहस्यपूर्ण शास्त्रोंके रसास्वाद करनेवाले पाठकोंको यह बताना व्यर्थ है कि उक्त आचार्य किस कोटिके आचार्य हैं, इनकी गणना महान् उद्भट आचार्योंमें परिगणित है। विशेषता यह है कि इनकी कृतिमें जो द्रव्यनिरूपणा, नयविवेचना, अनेकांतनिदर्शना, शुद्धात्मप्रदर्शना आदि अनुपम सुधारसकी छटा है वह एक निराली ही है। इनकी कृतिका पाठ करनेवाला इनकी अपूर्व सुन्दर शब्दरचना एवं तत्त्वगांभीर्यपूर्ण भावभंगीको देखकर प्रत्येक बुद्धिमान् पुरुष विना ग्रंथकारका नाम देखे ही कह सकता

है कि यह परमपूज्य स्वामी श्रीअमृतचंद्रसूरिकी कृति है। इन्होंने जिन श्रीपंचास्तिकायटीका, तत्त्वार्थसार, समयसारकलश, पुरुषार्थसिद्ध्युपाय आदि शास्त्रोंका प्रणयन किया है वे महाशास्त्र आज विद्वज्जनतामें कितनी आदरपूर्ण दृष्टिसे देखे जाते हैं यह बात किसीसे छिपी नहीं है, फिर ऐसे महान् आचार्य कहां तक अपनी लघुता प्रगट करते हैं ? इस लघुतासे पाठकों एवं श्रोताओंके हृदयपर कितना उच्च प्रभाव पडता है ? यह बात इनके ग्रंथोंके स्वाध्याय करनेवाले स्वयं अनुभव करते हैं।

जो लोग थोडेसे साक्षर बनकर अपनेको उद्भट विद्वान् प्रगट करनेकी चेष्टा करते हैं, जो अपनी नगण्य कृतिको बडा रूप देना चाहते हैं, जो ग्रंथोंके समझनेतककी अजानकारी रखते हुए भी आर्ष-ग्रंथोंमें त्रुटियां देखने तकका दुःस्वप्न देखते हैं एवं जो महर्षियोंके अनुभवपूर्ण आगमानुसार शास्त्रोंके अभिप्रायोंसे प्रतिकूल—स्वतंत्र रचना करनेका विद्वन्निंद्य दुःसाहस करते हैं उन सबोंको परमपूज्य आचार्यवर्य श्रीअमृतचंद्रसूरि महाराजके परम सरल शुद्ध भावोंके दिग्दर्शनसे केवल लज्जित ही होकर नहीं रह जाना चाहिये किंतु उनकी अत्यंत महनीय सरलताको परम उच्चादर्श मानकर उनके बताए हुए आदेशको सर्वज्ञ-आज्ञा समझकर उसपर मन वचन कायकी दृढतापूर्वक गमन करना चाहिये।

इसप्रकार आचार्यवर्य श्रीअमृतचंद्रसूरि-विरचित 'पुरुषार्थसिद्ध्युपाय' द्वितीयनाम जिनप्रवचनरहस्यकोषकी ( वादीभकेशरी न्यायालङ्कार ) पं० मक्खनलालशास्त्री-कृत भव्यप्रबोधिनी नामक हिन्दीटीका समाप्त हुई ॥

समाप्तश्चायं ग्रंथः

# टीकाकारकी प्रशस्ति

शहर आगराके निकट ग्राम चावली नाम । वैश्योंमें विख्यात तहँ श्रीयुत तोताराम ॥ १ ॥
धर्मवंत बुधिवंत अति पद्मावति पुरवाल । परउपकारी वैद्यवर पूजक जिन गुणमाल ॥ २ ॥
छहसुत तिनके सभी गण्य मान्य विद्वान । धर्मनिष्ठ विनयी बडे व्यापारी नयवान ॥ ३ ॥
बाल ब्रह्मचारी सुधी रामलालजी नाम । पुत्र रत्न ये ज्येष्ठ थे जिनसेवक वसु जाम ॥ ४ ॥
तिनसे लघु सागार हैं भाई मिट्ठनलाल । सर्वमान्य निज गौरवी, ग्रामपंच बड भाल ॥ ५ ॥
तृतीय भ्रात पण्डितप्रमुख शास्त्री लालाराम । निपुण न्याय सिद्धांतमें काव्यकलाके धाम ॥ ६ ॥
उनका ही उपकार यह टीका ग्रन्थ अनेक । भावपूर्ण विस्तृत सरल रचीं स्व–परहितहेत ॥ ७ ॥
आदिपुराण प्रसिद्ध है, उत्तर हू जु पुरानं । शांतिनाथ जिनराजका शान्तिपुराण महान ॥ ८ ॥
पात्रकेशरी स्तोत्र अरु धर्मामृत सागार । धर्मप्रश्नउत्तरसहित, सरल श्रावकाचार ॥ ९ ॥
तत्त्वकोष तत्त्वानुशा-सन हू शास्त्र महान । चरितसार पुनि जिनशतक, सूक्तिमुक्तावलि जान ॥ १० ॥
मणिमाला वैराग्यकी, ग्रन्थ इष्ट उपदेश । क्रियामंजरी, मालिका प्रश्नोत्तर अवशेष ॥ ११ ॥
संशयिवदनविदारिका आदि शास्त्र अभिराम । इन सबकी टीका रचीं शास्त्री लालाराम ॥ १२ ॥
देखि नास्तिकोंका महा श्रुतका अवर्णवाद । आदिपुराणसमीक्षका रचौ परीक्षावाद ॥ १३ ॥
युक्तिपूर्ण सागम कथन देखि निरुत्तर होय । बैठि रहे चुप होइकें मिथ्यावादी लोय ॥ १४ ॥

शास्त्रीजीका ग्रंथ यह पहुंचा चारों ओर । सत्य धर्मकी जय हुई विघटौ मिथ्या शोर ॥ १५ ॥
पण्डित नन्दनलालजी तिनते लघुवर भ्रात । सरलचित्त विद्वान अति स्फुटवक्ता विख्यात ॥ १६ ॥
तिनहू इक चारित्रका ग्रन्थ स्वतंत्र बनाइ । जातें निजहित भवि करें तत्त्व यथारथ पाइ ॥ १७ ॥
चौवीसौं जिनराजका पाठ रचौ अनमोल । छन्दशास्त्र लक्षणसहित छन्द धरे तहँ तोल ॥ १८ ॥
दीपमालिकाको रचा पूजा और विधान । पढि पूजा करते सदा नर नारी कल्यान ॥ १९ ॥
तारंगा सिधक्षेत्र पुनि गजपंथा सुविशाल । तिन सबकी पूजा रची पण्डित नन्दनलाल ॥ २० ॥
तिनतैं छोटे भ्रात द्वै प्रथम जु मक्खनलाल । द्वितिय जौंहरी मिश्र सभी चिरंजीव श्रीलाल ॥ २१ ॥
सभी भ्रात मिलकें रहैं स्नेहभरे चित चैन । श्रद्धा राखैं अटल मन देव गुरू जिन वैन ॥ २२ ॥
आर्षवचन प्रतिकूल वच सहै न कोई भ्रात । धर्म दिगम्बर जग बढै यह चिन्ता दिनरात ॥ २३ ॥
गजपुर तीर्थ पवित्र अति ऋषभाश्रममें आइ । पंचाध्यायीकी रची टीका जिनगुण गाइ ॥ २४ ॥
महागहन यह ग्रन्थ है ग्रन्थराज कहि सूरि । विद्वद्वर जगके सभी करें प्रशंसा भूरि ॥ २५ ॥
पुरुषार्थसिद्धि प्रापकप्रबल मूल उपाय सुनाम । पुरुषार्थसिद्ध्युपायक कह्यो महाशास्त्र सुखधाम ॥२६॥
दोयपांचचैतुदोय[२४५२] है संवत् वीर जिनेश । माघअसित द्वितीया रची टीका ताकी लेश ॥ २७ ॥
मैं बालक मतिमंद हूं शास्त्ररहस्य–अज्ञान । अति साहस मैने कियो करि टीका निर्माण ॥ २८ ॥
भूल चूक जो रह गई सुज्ञानी गुणपाल । पढौ पढावौ शुद्ध करि विनवै मक्खनलाल ॥ २९ ॥
धर्ममूल इस ग्रन्थको पढै सुनै जो कोय । दृढ सम्यक्त्वी संयमी तत्त्वज्ञानी होय ॥ ३० ॥

